८. करोतश्च।[1]
९. मिदेश्च।[2]
१०. तुरुस्तुशम्यमः सार्वधातुकासु[3] च्छन्दसि।[4]
११. ञमङणनम् (?)[5]

## (क) "तदर्हम्"[6] सूत्र का अभाव

काशकृत्स्न व्याकरण के प्रकरण में वाक्यपदीय तथा उसके टीकाकार हेलाराज का जो वचन उद्धृत किया है[7] उससे विदित होता है कि काशकृत्स्न व्याकरण के सदृश आपिशल व्याकरण में भी "तदर्हम्" सूत्र नहीं था।

## (ख) "नाज्झलौ" सूत्र का अभाव

पाणिनि का **नाज्झलौ** (१।१।१०) सूत्र आपिशल व्याकरण में नहीं था, क्योंकि उसकी शिक्षा में
**ईषद्विवृतकरणा ऊष्माणः**।३।७॥
**विवृतकरणा वा**।३।८॥

---

पृष्ठ ८६५ में उद्धृत। तुलना करो—अनि च विकरणे, करोतेः, मिदेः। कातन्त्र ३।७।३–५।

१. धातुवृत्ति पृष्ठ ३५६, ३५७। तन्त्रप्रदीप ७।३।८६, पूर्वोद्धृत उद्धरण। कातन्त्र ३।७।४ पूर्वोद्धरण। २. धातुवृत्ति पृष्ठ ३५६, ३५७। तन्त्रप्रदीप ७।३।८६, पूर्वोद्धरण। कातन्त्र ३।७।५ पूर्वोद्धरण।

३. टाबन्तं संज्ञात्वेन विनियुक्तम्। पदमञ्जरी भाग २, पृष्ठ ८३८। तुलना करो—"अथवा आर्धधातुकासु इति वक्ष्यामि। कासु आर्धधातुकासु? उक्तिषु युक्तिषु, रूढिषु, प्रतीतिषु, श्रुतिषु, संज्ञासु।' महाभाष्य २।४।३५॥

४. काशिका ७।३।९५॥ धातुवृत्ति पृष्ठ २४१। छान्दसोऽयमित्यापिशलिः। धातुप्रदीप पृष्ठ ८०। ५. पञ्चपादी उणादि आपिशलि-प्रोक्त है यह हम उणादि के प्रकरण में लिखेंगे। द्र० उणादि के "ञमन्ताड्डः" (१।१०७) सूत्र में ञम् प्रत्याहार। आपिशल-शिक्षा के "ञमङणनाः स्वस्थाना नासिकास्थानाश्च" सूत्र में ञमङणन आनुपूर्वीविशेष का संबन्ध आपिशल व्याकरण के प्रत्याहार सूत्र से प्रतीत होता है। पाणिनीय शिक्षा के 'ङञणनमाः स्वस्थाननासिकास्थानाः' सूत्र में पूर्वोक्तक्रम से पृथक् है। ६. अष्टा० ५।१।११७॥

सूत्रों द्वारा अ इ ऋ के ह श ष ऊष्मों के प्रयत्न भिन्न भिन्न माने हैं। अतः प्रयत्नैक्य के अभाव से न सवर्ण संज्ञा प्राप्त होती है, न प्रतिषेध की ही आवश्यकता है। पाणिनीय शिक्षा में **विवृतकरणा वा** सूत्र द्वारा पक्षान्तर में ऊष्मों का भी विवृतकरण प्रयत्न स्वीकार करने से पक्ष में सवर्ण संज्ञा प्राप्त होती है। अतः पाणिनि के मत में उस का **नाज्झलौ** सूत्र द्वारा प्रतिषेध आवश्यक है। इससे स्पष्ट है कि आपिशल व्याकरण में उक्त सूत्र नहीं था।

## आपिशलि के प्रकीर्ण उद्धरण

पूर्वोद्धृत सूत्रों के अतिरिक्त आपिशलि के नाम से अनेक वचन प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं। यथा—

१—अनन्तदेव भाषिकसूत्र की व्याख्या में लिखता है—

**यथापिशलिनोक्तम्—ऋवर्णलृवर्णयोर्दीर्घा [ न ] भवन्तीति।**[1]

२—कविराज ने आपिशलि का निम्न मत उद्धृत किया है—

**एकवर्णकार्यं विकारः, अनेकवर्णकार्यमादेश इत्यापिशलीयं मतम्।**[2]

३—कातन्त्रवृत्ति की दुर्गविरचित टीका में आपिशलि के निम्न श्लोक उद्धृत है—

**तथा चापिशलीयः श्लोकः—**

**आगमोऽनुपघातेन विकारश्चोपमर्दनात्।**
**आदेशस्तु प्रसंगेन लोपः सर्वापकर्षणात्॥**[3]

४—भाषावृत्ति के व्याख्याता सृष्टिधर ने आपिशल का निम्न डेढ़ श्लोक उद्धृत किया है—

**तथा चापिशलिः।**

**दन्त्योष्ठ्यत्वाद् वकारस्य वहव्यधवृधां न भष्।**
**उदूठौ भवतो यत्र यो वः प्रत्ययसन्धिजः।**

---

१. काशी के छपे हुए यजुःप्रातिशाख्य के अन्त में, पृष्ठ ४६६। शतपथ सायणभाष्य भाग १, पृष्ठ ३१८ पर कोष्ठ में निर्दिष्ट 'न' पद मूल में छपा है।

२. कातन्त्रटीका २।३।३३॥ तुलना करो—'विकारो नाम वर्णात्मक

५—जगदीश तर्कालङ्कार ने अपनी शब्दशक्तिप्रकाशिका में आपिशलि का निम्न मत उद्धृत किया है—

**सदृशत्वं तृणादीनां मन्यकर्मण्यनुक्तके।**

**द्वितीयावच्चतुर्थ्यापि बोध्यते बाधितं यदि॥**

**इत्यापिशलेर्मतम्॥**[2]

६, ७—उणादिसूत्र का वृत्तिकार उज्ज्वलदत्त आपिशलि के निम्न दो वचन उद्धृत करता है—

**आपिशलितु—न्यङ्कोर्नैत्भावं शास्ति न्याङ्कवं चर्म।**[3]

**स्वधा पितृतृप्तिरित्यापिशलिः।**[4]

८—भानुजी दीक्षित ने अपनी अमरकोषटीका में आपिशलि का निम्न वचन उद्धृत किया है—

**शश्वदभीक्ष्णं नित्यं सदा सततमजस्रमिति सातत्ये इत्यव्ययप्रकरणे आपिशलिः।**[5]

९—कातन्त्रवृत्ति की दुर्गटीका में आपिशलि का निम्न श्लोक उद्धृत है—

**आपिशलियं मतं तु—**

**पादस्त्वर्थसमाप्तिर्वा ज्ञेयो वृत्तस्य वा पुनः।**

**मात्रिकस्य चतुर्भागः पाद इत्यभिधीयते॥**[6]

इनमें प्रथम और षष्ठ उद्धरण निश्चय ही आपिशल व्याकरण से लिये गये हैं। द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ और पञ्चम उद्धरणों का सम्बन्ध यद्यपि आपिशल व्याकरण से है तथापि इनका मूल आपिशल सूत्र नहीं हैं, सम्भव है उसकी किसी वृत्ति से ये वचन उद्धृत किये हों। सप्तम अष्टम और नवम उद्धरण उसके किसी कोश से लिये गए होंगे।

---

१. भाषावृत्ति की भूमिका पृष्ठ १७।  २. पृष्ठ ३७५, काशी सं०।

३. उणादिवृत्ति पृष्ठ ११। तुलना करो—न्यङ्कोस्तु पूर्वे अकृतैजागमस्याभ्युदयाङ्गतां स्मरन्ति। यथाहुः—न्यङ्कोः प्रतिषेधान्न्याङ्कवम् इति। वाक्यपदीय वृषभदेवटीका भाग १, पृष्ठ ५५॥ विशेष देखें, पूर्व पृष्ठ २७।  ४. उणादिवृत्ति पृष्ठ १६१।

आपिशलि के जो सूत्र ऊपर उद्धृत किये हैं, उन से यह स्पष्ट है। आपिशल और पाणिनीय व्याकरण दोनों परस्पर में बहुत समान हैं। यह समानता न केवल सूत्ररचना में है, अपितु अनेक संज्ञा, प्रत्यय और प्रत्याहार भी परस्पर सदृश हैं।

**संज्ञाएं**—उपरि निर्दिष्ट सूत्रों में द्विवचन, विभाषा, गुण और सार्वधातुका, संज्ञाओं का उल्लेख है। पाणिनीय व्याकरण में भी ये ही संज्ञाएं हैं। केवल सार्वधातुका टाबन्त के स्थान में पाणिनि ने सार्वधातुक अकारान्त संज्ञा पढ़ी है।

**प्रत्यय**—पूर्व उद्धृत सूत्रों में टाप्, ठञ् और शप् प्रत्यय पढ़े हैं। ये ही प्रत्यय पाणिनीय व्याकरण में भी हैं।

**प्रत्याहार**—सृष्टिधर ने उपरिनिर्दिष्ट आपिशलि का जो डेढ़ श्लोक उद्धृत किया है। उसके "**बहव्यधवृधां न भष्**" चरण में भष् प्रत्याहार का निर्देश मिलता है। पाणिनि ने भी यही प्रत्याहार बनाया है।

इन के अतिरिक्त आपिशलि के धातुपाठ और गणपाठ के जो उद्धरण उपलब्ध हुए हैं वे भी पाणिनीय धातुपाठ और गणपाठ से बहुत समानता रखते हैं। आपिशलि के व्याकरण में भी पाणिनीय व्याकरण के सदृश आठ ही अध्याय थे, यह हम पूर्व लिख चुके हैं।[1] इतना ही नहीं, आपिशलशिक्षा और पाणिनीयशिक्षा के सूत्र परस्पर बहुत सदृश हैं, दोनों का प्रकरणविच्छेद भी सर्वथा समान हैं। इस अत्यन्त सादृश्य से प्रतीत होता है कि पाणिनीय व्याकरण का प्रधान उपजीव्य आपिशल व्याकरण है। पदमञ्जरीकार हरदत्त इस ओर संकेत भी करता है। वह लिखता है—

**कथं पुनरिदमाचार्येण पाणिनिनावगतमेते साधव इति ? आपिशलेन पूर्वव्याकरणेन।**[2]

**पाणिनिरपि स्वकाले शब्दान् प्रत्यक्षयन्नापिशलादिना पूर्वस्मिन्नपि काले सत्तामनुसन्धत्ते, एवमापिशलिरपि।**[3]

## अन्य ग्रन्थ

१. **धातुपाठ**—इसके उद्धरण महाभाष्य, काशिका, न्यास और

---

१. देखो पूर्व पृष्ठ १३६।　　२ पदमञ्जरी भाग १, पृष्ठ ६।

३. पदमञ्जरी भाग १, पृष्ठ ७।

पदमञ्जरी आदि कई ग्रन्थों में मिलते हैं। इसका विशेष वर्णन धातुपाठ के प्रकरण में किया है।[1]

२. **गणपाठ**—इसका उल्लेख भर्तृहरि ने महाभाष्यदीपिका में किया है।[2] इसका विशेष वर्णन गणपाठ के प्रकरण में देखें।[3]

३. **उणादिसूत्र**—हमारा विचार है कि पञ्चपादी उणादिसूत्र आपिशलि विरचित हैं। इस विषय पर उणादिप्रकरण में विस्तार से लिखा है।[4]

४. **शिक्षा**—आपिशलशिक्षा का उल्लेख पाणिनीय शिक्षा में साक्षात् मिलता है।[5] तैत्तिरीय प्रातिशाख्य की वैदिकाभरण टीका में आपिशलि का एक सूत्र उद्धृत है।[6] राजशेखरप्रणीत काव्यमीमांसा[7] और वृषभदेवविरचित वाक्यपदीय की टीका[8] में भी इसका निर्देश है। इसके अष्टम प्रकरण के २३ सूत्रों का एक लम्बा उद्धरण हेमचन्द्र ने अपने हैम शब्दानुशासन की स्वोपज्ञ बृहद्वृत्ति में दिया है।[9]

इस शिक्षा के दो हस्तलेख अडियार (मद्रास) के पुस्तकालय में हैं। यह मेहरचन्द लक्ष्मणदास भूतपूर्व लाहौर द्वारा प्रकाशित वैदिक स्टडीज पत्रिका में छप चुकी है। इसका सम्पादन डाक्टर रघुवीरजी एम० ए० ने किया है। हमने भी पाणिनीय और चान्द्र शिक्षा के साथ आपिशलशिक्षा का

---

१. द्र० भाग २, पृष्ठ ३४–३७। २. इह त्यदादीन्यापिशलैः किमादीन्यस्मत्पर्यन्तानि पूर्वापराधरेति ………… । पृष्ठ २८७। तुलना करो—"त्यदादीनि पठित्वा गणे कैश्चित् पूर्वादीनि पठितानि"। कैयट, भाष्यप्रदीप १।१।३३॥

३. द्र० भाग २, पृष्ठ १२१, १२२। ४. द्र० भाग २, पृष्ठ १७०।

५. स एवमापिशलेः पञ्चदशभेदाख्या वर्णधर्मा भवन्ति। पाणिनीयशिक्षा (हमारा सम्पादित संस्क०) सूत्र ११६। स्वामी दयानन्द सरस्वती द्वारा उपलब्ध कोश में ८ वां लगभग प्रकरण सारा त्रुटित था।

६. 'शेषाः स्थानकरणाः' इत्यापिशलिशिक्षावचनात्। तै० प्रा० २।४६, पृष्ठ ६०। ७. शिक्षा आपिशलीयादिका। काव्यमी० पृष्ठ ३।

८. तथेत्यापिशलीयशिक्षादर्शनम्। वाक्यपदीय वृषभदेव टीका भाग १, पृष्ठ १०५। वृषभदेव जिसे आपिशलि सूत्र कहता है वह मुद्रित ग्रन्थ में कुछ भेद से मिलता है। सम्भव है भर्तृहरि ने उसका अर्थतः अनुवाद किया हो।

मुद्रण किया है। उस में आपिशलशिक्षा के सूत्र जिन-जिन ग्रन्थों में उद्धृत हैं उनका निर्देश हमने नीचे टिप्पणी में कर दिया है।

५. कोश--यह अप्राप्य है। भानुजी दीक्षित के उपरि निर्दिष्ट आठवें उद्धरण से स्पष्ट है कि आपिशलि ने कोई कोश भी रचा था। संख्या ७ और ९ का उद्धरण भी कोश से ही लिया गया है।

अक्षरतन्त्र--इस ग्रन्थ में सामगान सम्बन्धी स्तोभों का वर्णन है। इस का प्रकाशन पं० सत्यव्रत सामश्रमी ने कलकत्ता से किया था।[1]

७. साम-प्रातिशाख्य—धातुवृत्ति ( मैसूर संस्करण ) के संपादक महादेव शास्त्री ने सामप्रातिशाख्य को आपिशलि-विरचित माना है।[2] पर यह चिन्त्य है। द्र० सं० व्या० इतिहास, भाग २, पृष्ठ ३१९।

---

## २—काश्यप ( ३००० वि० पू० )

पाणिनि ने अष्टाध्यायी में काश्यप का मत दो स्थानों पर उद्धृत किया है।[3] वाजसनेय प्रातिशाख्य ४।५ में शाकटायन के साथ काश्यप का उल्लेख मिलता है।[4] अतः अष्टाध्यायी और प्रातिशाख्य में उल्लिखित काश्यप एक ही व्यक्ति है, इस में कोई सन्देह नहीं।

### परिचय

काश्यप शब्द गोत्रप्रत्यायान्त है। तदनुसार इस के मूल पुरुष का नाम कश्यप है।

### काल

पाणिनीय शब्दानुशासन में काश्यप का उल्लेख होने से इतना स्पष्ट है कि यह उससे पूर्ववर्ती है। वार्तिककार कात्यायन के मतानुसार अष्टाध्यायी ४।३।१०३[5] में काश्यप कल्प का निर्देश है।[6] पाणिनि ने व्याकरण और

---

१. द्र०। सं० व्या० इतिहास, भाग २, पृष्ठ ३४०।

२. धातुवृत्ति की भूमिका पृष्ठ ३।   ३. तृषिमृषिकृशेः काश्यपस्य। अष्टा० १।२।२५॥ नोदात्तस्वरितोदयमगार्ग्यकाश्यपगालवानाम्। अष्टा० ८।४।६७॥

कल्पप्रवक्ता का निर्देश करते हुए किसी विशेषण का प्रयोग नहीं किया, इस से प्रतीत होता है कि वैयाकरण और कल्पकार दोनों एक हैं। यदि यह ठीक हो तो काश्यप का काल भारत युद्ध के लगभग मानना होगा, क्योंकि प्रायः शाखाप्रवक्ता ऋषियों ने ही कल्पसूत्रों का प्रवचन किया था, यह हम वात्स्यायन-भाष्य के प्रमाण से पूर्व लिख आये हैं।[1]

## काश्यप व्याकरण

काश्यप व्याकरण का कोई सूत्र उपलब्ध नहीं हुआ। इस के मत का उल्लेख भी केवल तीन स्थानों पर उपलब्ध होता है। शुक्ल यजुः-प्रातिशाख्य के अन्त में निपातों को काश्यप कहा है।[2] हम इस के व्याकरण के विषय में इस से अधिक कुछ नहीं जानते।

## अन्य ग्रन्थ

**१–कल्प**—वार्तिककार कात्यायन के मतानुसार अष्टाध्यायी ४। ३। १०३ में किसी काश्यप कल्प का उल्लेख है।[3]

**२–छन्दःशास्त्र**—आचार्य पिङ्गल ने अपने छन्दःशास्त्र ७। ९ में काश्यप का एक मत उद्धृत किया है।[4] इस से विदित होता है कि काश्यप ने किसी छन्दःशास्त्र का प्रवचन किया था। फूलमण्डी (भटिण्डा-पंजाब) के वैद्य श्री अमरनाथजी ने १६। १। ६२ के पत्र में लिखा है कि काश्यप का छन्दःसूत्र उन के मित्र सरदार नन्दसिंहजी के पास है।

**३–आयुर्वेद संहिता**—संवत् १९९५ में आयुर्वेद की काश्यप संहिता प्रकाशित हुई है। इस नष्टप्राय कौमारभृत्य-तन्त्र के उद्धार का श्रेय नैपाल के राजगुरु पं० हेमराज शर्मा को है। उन्हों ने महापरिश्रम करके एक मात्र त्रुटित ताडपत्रलिखित ग्रन्थ के आधार पर इस का सम्पादन किया है। ग्रन्थ की अन्तरङ्गपरीक्षा से प्रतीत होता है कि यह संहिता चरक सुश्रुत के समान प्राचीन आर्ष ग्रन्थ है।

**४–पुराण**—चान्द्रवृत्ति ३। ३। ७१ तथा सरस्वतीकण्ठाभरण ४। ३। २२९ की टीका में किसी काश्यपीय पुराण का उल्लेख मिलता है।[5]

---

१. पूर्व पृष्ठ १६–२२।        २. निपातः काश्यपः स्मृतः। अ० ८ सूत्र ५१ के आगे। मद्रास संस्करण के संस्कर्ता ने ...

वायुपुराण ६१। ५६ के अनुसार वायुपुराण के प्रवक्ता का नाम अकृतव्रण काश्यप था।[1] विष्णुपुराण की श्रीधर की टीका पृष्ठ ३६९ में पुराण प्रवक्ता अकृतव्रण को काश्यप कहा है।

५—**काश्यपीय सूत्र**—उद्योतकर अपने न्यायवार्तिक में कणादसूत्रों को काश्यपीय सूत्र के नाम से उद्धृत करता है।[2]

व्याकरण, कल्प, छन्दःशास्त्र, आयुर्वेद, पुराण और कणादसूत्रों का प्रवक्ता एक ही व्यक्ति है वा भिन्न भिन्न, यह अज्ञात है।

---

## ३—गार्ग्य ( ३१०० वि० पू० )

पाणिनि ने अष्टाध्यायी में गार्ग्य का उल्लेख तीन स्थानों पर किया है।[3] गार्ग्य के अनेक मत ऋक्प्रातिशाख्य[4] और वाजसनेय-प्रातिशाख्य[5] में उपलब्ध होते हैं। उनके सूक्ष्म पर्यवेक्षण से विदित होता है कि गार्ग्य का व्याकरण सर्वाङ्गपूर्ण था।

### परिचय

गार्ग्य पद गोत्रप्रत्ययान्त है, तदनुसार इसके मूल पुरुष का नाम गर्ग था। गर्ग पूर्व निदिष्ट वैयाकरण भरद्वाज का पुत्र था। इससे अधिक इसके विषय में कुछ ज्ञात नहीं।

**अन्यत्र उल्लेख**—किसी नैरुक्त गार्ग्य का उल्लेख यास्क ने अपने निरुक्त में किया है।[6] सामवेद का पदपाठ भी गार्ग्यविरचित माना जाता है।[7]

---

१. आत्रेयः सुमतिर्धीमान् काश्यपोऽह्यकृतव्रणः। २. यथा काश्यपीयम्—सामान्यप्रत्यक्षाद् विशेषस्मृतेश्च संशय इति। न्यायवार्तिक १।२।२३ पृष्ठ ९९। यह वैशेषिक ( २।२।१७ ) सूत्र है। उद्योतकर विक्रम की प्रथम शताब्दी का ग्रन्थकार है। देखो, श्री पं० भगवद्दत्तजी कृत भारतवर्ष का इतिहास द्वि० सं० पृष्ठ ३४३।

३. अड् गार्ग्यगालवयोः। अष्टा० ७। ३। ९९॥ ओतो गार्ग्यस्य। ८। ३। २०॥ नोदात्तस्वरितोदयमगार्ग्यकाश्यपगालवानाम्। अष्टा० ८। ४। ६७॥

४. व्याडिशाकल्यगार्ग्याः। १३। ३१॥

५. ख्यातेः खयौ कशौ गार्ग्यः सक्ख्योक्ख्यमुक्ख्यवर्जम्।

६. तत्र नामानि सर्वाण्याख्यातजानीति शाकटायनो नैरुक्तसमयश्च न सर्वाणीति गार्ग्यो वैयाकरणानां चैके। निरु० १। १२॥ ...

बृहद्देवता १।२६ में यास्क और रथीतर के साथ गार्ग्य का मत उद्धृत है।[1] ऋक्प्रातिशाख्य और वाजसनेय प्रातिशाख्य में गार्ग्य के अनेक मतों का निर्देश है।[2] चरक सूत्रस्थान १।१० में गार्ग्य का उल्लेख है। नैरुक्त गार्ग्य और सामवेद का पदकार एक ही व्यक्ति हैं, यह हम अनुपद लिखेंगे। बृहद्देवता १। २६ में निर्दिष्ट गार्ग्य निश्चित ही नैरुक्त गार्ग्य है। प्रातिशाख्यों में उद्धृत मत वैयाकरण गार्ग्य के हैं, यह उन मतों के अवलोकन से निश्चित हो जाता है। यद्यपि नैरुक्त गार्ग्य और वैयाकरण गार्ग्य की एकता में निश्चायक प्रमाण उपलब्ध नहीं, तथापि हमारा विचार है दोनों एक ही हैं।

एक दृप्तबालाकि गार्ग्य शतपथ १४। ५। १। १ में उद्धृत है। हरिवंश पृष्ठ ५७ के अनुसार शैशिरायण गार्ग्य त्रिगर्तों का पुरोहित था। प्रश्नोपनिषद् ४।१ में सौर्यायणि गार्ग्य का उल्लेख मिलता है। ये निश्चय ही विभिन्न व्यक्ति हैं। यह इनके साथ प्रयुक्त विशेषणों से स्पष्ट है।

## काल

अष्टाध्यायी में गार्ग्य का उल्लेख होने से यह निश्चय ही पाणिनि से प्राचीन है। गार्ग्य का मत यास्कीय निरुक्त में उद्धृत है। यदि नैरुक्त और वैयाकरण दोनों गार्ग्य एक ही हों तो यह यास्क से भी प्राचीन होगा। यास्क का काल भारतयुद्ध के समीप है। अतः गार्ग्य विक्रम से लगभग ३१०० वर्ष प्राचीन है। सुश्रुत के टीकाकार डल्हण ने गार्ग्य को धन्वन्तरि का शिष्य लिखा है, और उसके साथ गालव का निर्देश किया है।[3] पाणिनीय व्याकरण में भी दो स्थानों पर गार्ग्य और गालव का साथ साथ निर्देश मिलता है। क्या इस साहचर्य से वैद्य गार्ग्य गालव और वैयाकरण गार्ग्य गालव एक हो सकते हैं? यदि इनकी एकता प्रमाणान्तर से पुष्ट होजाय तो गार्ग्य गालव का काल विक्रम से लगभग ५५०० वर्ष पूर्व होगा।

---

तदुभयं पश्यता भाष्यकारेणोभयोः शाकल्यगार्ग्ययोरभिप्रायावत्रानुविहितौ। दुर्गवृत्ति ४। ४॥ मेहना एकमिति शाकल्यः, त्रीणीति गार्ग्यः। स्कन्दटीका ४। ३॥

१. चतुर्भ्य इति तत्राहुर्यास्कगार्ग्यरथीतराः। आशिषोऽथार्थवैरूप्याद् वाचः

## गार्ग्य का व्याकरण

गार्ग्य के व्याकरण का कोई सूत्र प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध नहीं होता। अष्टाध्यायी और प्रातिशाख्य में गार्ग्य के जो मत उद्धृत हैं उनसे विदित होता है कि गार्ग्य का व्याकरण सर्वाङ्गपूर्ण था। यदि सामवेद का पदकार ही व्याकरणप्रवक्ता हो तो मानना पड़ेगा कि गार्ग्य का व्याकरण कुछ भिन्न प्रकार का था। सामपदपाठ में मित्र पुत्र[1] आदि अनेक पदों में अवग्रह करके अवान्तर दो दो पद दर्शाए हैं, जो पाणिनीय व्याकरणानुसार (धातु प्रत्यय के संयोग से) एक ही पद हैं। सम्भव है शाकटायन के सदृश गार्ग्य ने भी एक पद की अनेक धातुओं की कल्पना की हो। गार्ग्य और शाकटायन का विरोध निरुक्त की दुर्गवृत्ति १। १३ में उपस्थापित किया है।

## अन्य ग्रन्थ

प्राचीन वाङ्मय में गार्ग्यविरचित निम्न ग्रन्थों का उल्लेख मिलता है—

१. **निरुक्त**—यास्क ने अपने निरुक्त में तीन स्थान पर गार्ग्य का मत उद्धृत किया है।[2] बृहद्देवता १। २६ का मत भी निरुक्तशास्त्रविषयक है।[3] गार्ग्य के निरुक्त के विषय में श्री पं० भगवद्दत्तजी विरचित वैदिक वाङ्मय का इतिहास भाग १ खण्ड २ (संहिताओं के भाष्यकार) पृष्ठ १६८ देखें।

२. **समावेद का पदपाठ**—सामवेद का पदपाठ गार्ग्यकृत माना जाता है। निरुक्त के टीकाकार दुर्ग और स्कन्द का भी यही मत है।[4] वाजसनेय प्रातिशाख्य ४।१७७ के उव्वट-भाष्य में गार्ग्यकृत पदपाठ-विषयक एक प्राचीन नियम उद्धृत है—

**पुनरुक्तानि लुप्यन्ते पदानीत्याह शाकलः।**
**अलोप इति गार्ग्यस्य कारणस्यार्थवशादिति॥**

इस नियम के अनुसार गार्ग्य के पदपाठ में पुनरुक्त पदों का लोप नहीं होता। शाकल्य और माध्यन्दिन के पदपाठ में पुनरुक्त पदों का लोप हो जाता है। हमने इस नियम के अनुसार सामवेद के पदपाठ को देखा। उस में पुनरुक्त पदों का पाठ सर्वत्र मिलता है। अतः सामवेद का पदपाठ गार्ग्यकृत ही है, इस में कोई सन्देह नहीं।

---

१. मि त्रम्, पृष्ठ १, मन्त्र ५। पुत् त्रस्य, पृष्ठ १८८, मन्त्र २।

भाग १, खण्ड २, पृष्ठ १२८ में सामवेदीय पदपाठ के कुछ पदों की यास्कीय निर्वचनों से तुलना की है। तदनुसार उन्होंने नैरुक्त और पदकार दोनों के एक होने की सम्भावना प्रदर्शित की है। हमने भी वैदिक यन्त्रालय अजमेर से सं० २००६ में प्रकाशित सामवेद के पष्ठ संस्करण का संशोधन करते समय सामवेदीय पदपाठ की अन्य पदपाठों और यास्कीय निर्वचनों के साथ विशेषरूप से तुलना की। उस से हम भी इसी परिणाम पर पहुंचे कि सामवेदीय पदकार और नैरुक्त गार्ग्य एक है।

३--**शालाक्य-तन्त्र**—सुश्रुत के टीकाकार डल्हण के मतानुसार गार्ग्य धन्वन्तरि का शिष्य है।[1] उसने शालाक्य तन्त्र की रचना की थी। संभवतः वैद्य गार्ग्य और वैयाकरण गार्ग्य दोनों एक व्यक्ति हैं, यह हम पूर्व लिख चुके हैं। एक गार्ग्य चरक सूत्रस्थान १। १० में भी स्मृत है।

४-**भू-वर्णन**—गार्ग्य ने भूवर्णन विषयक कोई ग्रन्थ लिखा था, उसी के अनुसार वायुपुराण ३४। ६३ में 'मेरुकर्णिका' वर्णन प्रकरण में उसे 'ऊर्ध्ववेणीकृत' दर्शाया है।

५-**तक्ष-शास्त्र**—आपस्तम्ब ने अपने शुल्बसूत्र में एक श्लोक उद्धृत किया है। टीकाकार करविन्दाधिप के मत में वह श्लोक गार्ग्य के तक्षशास्त्र का है।[2]

६-**लोकायत-शास्त्र**—गणपति शास्त्री ने अर्थशास्त्र की किसी प्राचीन टीका के अनुसार अपनी व्याख्या में लिखा है—**लोकायतं न्यायशास्त्रं, ब्रह्मगार्ग्यप्रणीतम्**। भाग १, पृष्ठ २७।

७-**देवर्षि-चरित**—महाभारत शान्तिपर्व २१०। २१ में गार्ग्य को देवर्षिचरित का कर्ता कहा है।[3]

८-**साम-तन्त्र**—पं० सत्यव्रत सामश्रमी ने अक्षरतन्त्र की भूमिका में गार्ग्य को सामतन्त्र का प्रवक्ता लिखा है। किसी हरदत्तविरचित सर्वानुक्रमणी में सामतन्त्र को औदव्रजि प्रोक्त कहा है।[4]

---

१. पूर्व पृष्ठ १४७ टि० ३। २. वेदार्थावगमनस्य बहुविद्यान्तराश्रयत्वात् तक्षशास्त्रे गार्ग्यागस्त्यादिभिरङ्गुलिसंख्योक्तं रथपरिमाणश्लोकमुदाहरन्ति—अथापि···। मैसूर संस्क० पृष्ठ ६६। ३. देवर्षिचरितं गार्ग्यः। चित्रशाला प्रेस पूना।

४. पूर्व पृष्ठ ६८। तथा इसी ग्रन्थ का दूसरा भाग पृष्ठ ३३६, ३४०।

इनमें से कितने ग्रन्थ वैयाकरण गार्ग्य कृत हैं, यह हम निश्चित रूप से नहीं कह सकते ।

---

## ४—गालव ( ३१०० वि० पू० )

पाणिनि ने अष्टाध्यायी में गालव का उल्लेख चार स्थानों में किया है।[1] पुरुषोत्तमदेव ने भाषावृत्ति ६ । १ । ७७ में गालव का व्याकरण संबन्धी एक मत उद्धृत किया है।[2] इनसे विस्पष्ट है कि गालव ने कोई व्याकरणशास्त्र रचा था।

### परिचय

गालव का कुछ भी परिचय हमें प्राप्त नहीं होता। यदि गालव शब्द अन्य वैयाकरण नामों के सदृश तद्धितप्रत्ययान्त हो तो इसके पिता का नाम गलव वा गलु होगा। महाभारत शान्तिपर्व ३४२ । १०३, १०४ में पाञ्चाल बाभ्रव्य गालव[3] को क्रमपाठ और शिक्षा का प्रवक्ता कहा है।[4] शिक्षा का संबन्ध व्याकरणशास्त्र के साथ है। प्रसिद्ध वैयाकरण आपिशलि, पाणिनि और चन्द्रगोमी ने शिक्षाग्रन्थों का प्रवचन किया है। तदनुसार यदि शिक्षा का प्रणेता बाभ्रव्य गालव ही व्याकरणप्रवक्ता हो तो गालव का बाभ्रव्य गोत्र होगा और पाञ्चाल उसका देश। सुश्रुत के टीकाकार डल्हण ने गालव को धन्वन्तरि का शिष्य कहा है।[5] यदि यही गालव

---

१. इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य । अष्टा० ६ । ३ । ६१ ॥ तृतीयादिषु भाषितपुंस्कं पुंवद् गालवस्य । अष्टा० [illegible] । १ । ७४ ॥ अङ् गार्ग्यगालवयोः । अष्टा० ७ । ३ । ९९ ॥ नोदात्तस्वरितोदयमगार्ग्यकाश्यपगालवानाम् । अष्टा० ८ । ४ । ६७ ॥

२. इकां यण्भिर्व्यवधानं व्याडिगालवयोरिति वक्तव्यम् । दधियत्र, दध्यत्र । मधुवत्र, मध्वत्र ।    ३. कई बाभ्रव्य पाञ्चाल और गालव को पृथक् मानते हैं। परन्तु हमारा मत है कि ये तीनों शब्द एक ही व्यक्ति के लिए प्रयुक्त हैं। विशेष द्र० वैदिक वाङ्मय का इतिहास, भाग १, पृष्ठ १६०—१६२ ( द्वि० सं० )।

४. पाञ्चालेन क्रमः प्राप्तस्तस्माद् भूतात् सनातनात् । बाभ्रव्यगोत्रः स बभूव

व्याकरणप्रवक्ता हो ( जैसा कि हम पूर्व कह चुके हैं ) तो गालव का एक आचार्य धन्वन्तरि होगा ।

**अन्यत्र उल्लेख**—निरुक्त[1] बृहद्देवता,[2] ऐतरेय आरण्यक[3] और वायु-पुराण[4] में गालव के मत उद्धृत हैं। चरक संहिता के प्रारम्भ में भी गालव का उल्लेख है ।[5]

## काल

अष्टाध्यायी में गालव का उल्लेख होने से निश्चत है कि वह पाणिनि से प्राचीन है। यदि महाभारत में उल्लिखित पाञ्चाल बाभ्रव्य गालव ही शब्दानुशासन का प्रवक्ता हो तो उसका काल शौनक और महाभारत से प्राचीन होगा। बृहद्देवता १। २४ में गालव को पुराण कवि कहा है।[6] हम पूर्व गार्ग्य के प्रकरण में लिख चुके हैं कि धन्वन्तरि शिष्य गालव ही सम्भवतः शब्दानुशासन का प्रवक्ता है। तदनुसार गालव का काल विक्रम से लगभग साढे पांच सहस्र वर्ष पूर्व होगा ।

## गालव व्याकरण

हम पूर्व ( पृष्ठ १५० ) गालव का एक मत उद्धृत कर चुके हैं—**इकां यण्भिर्व्यवधानं व्याडिगालवयोरिति वक्तव्यम्**। यह वचन पुरुषोत्तमदेव ने भाषावृत्ति ६। १। ७३ में उद्धृत किया है। तदनुसार लोक में 'दध्यत्र मध्वत्र' के स्थान में 'दधियत्र मधुवत्र' प्रयोग भी साधु हैं। यह यण्व्यवधानपक्ष आचार्य पाणिनि से भी अनुमोदित है। पाणिनि ने "**भूवादयो धातवः**"[7] सूत्र में वकार का व्यवधान किया है। हम इस विषय पर पूर्व विस्तार से लिख चुके हैं ।[8]

## अन्य ग्रन्थ

१. **संहिता**—शैशिरि-शिक्षा के प्रारम्भ में गालव को शौनक का

---

१. शितिमांसतो मेदस्त इति गालवः । ४ । ३ ॥

२. १ । २४ ॥ ५ । ३९ ॥ ६ । ४३ ॥ ७ । ३८ ॥ ३. नेदमेकस्मिन्नहनि समापयेदिति जातूकर्ण्यः । समापयेदिति गालवः । ५ । ३ । ३ ॥

४. शरावं चैव गालवः । २४ । ६३ ॥ ५. सूत्रस्थान १ । १० ॥

शिष्य और शाखा का प्रवर्तक कहा है।[1] शिक्षा का पाठ अत्यन्त भ्रष्ट है।

२. ब्राह्मण—देखो पं० भगवद्दत्तजी कृत वैदिक वाङ्मय का इतिहास भाग २ पृष्ठ ३०।

३. **क्रम-पाठ**—महाभारत शान्तिपर्व ३४२। ११३ में पाञ्चाल बाभ्रव्य गालव को क्रमपाठ का प्रवक्ता कहा है।[2] ऋक्प्रातिशाख्य ११। ६५ में इसे प्रथम क्रमप्रवक्ता लिखा है।[3]

४. **शिक्षा**—महाभारत शान्तिपर्व ३४२। १०४ के अनुसार गालव ने शिक्षा का प्रणयन किया था।[4]

५. **निरुक्त**—यास्क ने अपने निरुक्त ४। ३ में गालव का एक निर्वचन-संबन्धी पाठ उद्धृत किया है।[5] उससे प्रतीत होता है कि गालव ने कोई निरुक्त रचा था। इस विषय में श्री पं० भगवद्दत्तजी विरचित वैदिक वाङ्मय का इतिहास भाग १ खण्ड २ पृष्ठ १७९-१८० देखें।

६. **दैवत ग्रन्थ**—बृहद्देवता में चार स्थान पर गालव का मत उद्धृत है।[6] उनमें से १। २४ में गालव को पुराण कवि कहा है।[7] शेष तीन स्थानों पर ऋचाओं के देवता संबन्धी मतों का निर्देश है। उनसे प्रतीत होता है कि गालव ने स्वप्रोक्त संहिता का कोई अनुक्रमणी ग्रन्थ भी रचा था।

७. **शालाक्य-तन्त्र**—धन्वन्तरि शिष्य गालव ने शालाक्य-तन्त्र की रचना की थी। सुश्रुत के टीकाकार डल्हण ने इसका निर्देश किया है।[8]

८. **कामसूत्र**—वात्स्यायन कामसूत्र १। १। १० में लिखा है पाञ्चाल बाभ्रव्य ने सात अधिकरणों में कामशास्त्र का संक्षेप किया था।[9]

---

१. मुद्गलो गालवो गार्ग्यः शाकल्यशैशिरीस्तथा। पञ्च शौनकशिष्यास्ते शाखाभेदप्रवर्तकाः। वैदिक वाङ्मय का इतिहास भाग १, पृष्ठ १८७, (द्वि० सं०) पर उद्धृत। श्री० पं० भगवद्दत्तजी ने अनेक पुराणों के आधार पर पाठ का संशोधन करके इसे शाकल्य का शिष्य माना है। वै० वा० इ० भाग १ पृ० १८७ (द्वि० सं०)॥

२. पूर्व पृष्ठ १५० टि० ४। ३. इति प्र बाभ्रव्य उवाच क्रमं क्रमप्रवक्ता प्रथमं शशंस च। इसकी व्याख्या में उव्वट ने लिखा है—बाभ्रव्यो बभ्रुपुत्रो भगवान् पाञ्चाल इति। ४. पूर्व पृष्ठ १५० टि० ४। ५. पूर्व पृष्ठ १५१ टि० १।

६. पूर्व पृष्ठ १५१ टि० २। ७. नवभ्य इति नैरुक्ताः पुराणाः कवयश्च ये। मधुकः श्वेतकेतुश्च गालवश्चैव मन्यते। ८. पूर्व पृष्ठ १४७ टि० ३।

का मत उल्लिखित है। तदनुसार उसके मत में मरुकाणिका का आकार 'शराव' के सदृश है—**शरावं चैव गालवः**। इस से प्रतीत होता है कि गार्ग्य का कोई भूवर्णन भी था। भूवर्णन ज्योतिष का अंग है। अतः सम्भव है गालव ने कोई ज्योतिष संहिता लिखी हो।

---

## ५—चाक्रवर्मण (३००० वि० पू०)

चाक्रवर्मण आचार्य का नाम पाणिनीय अष्टाध्यायी[1] तथा उणादि-सूत्रों[2] में मिलता है। भट्टोजि दीक्षित ने शब्दकौस्तुभ में इसका एक मत उद्धृत किया है।[3] श्रीपतिदत्त ने कातन्त्रपरिशिष्ट के "हेतौ वा" सूत्र की वृत्ति में चाक्रवर्मण का उल्लेख किया है। इनसे इस का व्याकरणप्रवक्तृत्व विस्पष्ट है।

### परिचय

**वंश**—चाक्रवर्मण पद अपत्यप्रत्ययान्त है। तदनुसार इस के पिता का नाम चक्रवर्मा था।[4] गुरुपद हालदार ने वायुपुराण के अनुसार चक्रवर्मा को कश्यप का पौत्र लिखा है।[5]

### काल

यह आचार्य पाणिनि से प्राचीन है इतना निश्चित है। पञ्चपादी उणादि सूत्र आपिशलि की रचना है, यह हम उणादि-प्रकरण में लिखेंगे। हम ऊपर लिख चुके हैं कि उणादि (३।१४४) में चाक्रवर्मण का उल्लेख है। अतः इस का काल आपिशलि से भी पूर्व अर्थात् विक्रम से तीन सहस्र वर्ष पूर्व अवश्य मानना होगा।

### चाक्रवर्मण-व्याकरण

इस व्याकरण का अभी तक कोई सूत्र उपलब्ध नहीं हुआ।

**द्वय की सर्वनाम संज्ञा**—पाणिनीय मतानुसार 'द्वय' पद की सर्वनाम संज्ञा नहीं होती। भट्टोजि दीक्षित ने माघ १।२।१३ प्रयुक्त "**द्वयेषाम्**" पद में चाक्रवर्मण व्याकरणानुसार सर्वनामसंज्ञा का उल्लेख किया है। और

१. ई चाक्रवर्मणस्य। अष्टा० ६।१।१३०॥ २. कपश्चाक्रवर्मणस्य। पञ्च० उ० ३।१४४॥ दश० उ० ७।११॥ ३. १।१।२७, अगले पृष्ठ की टि० १। ४. काशिका ६।४।१७०॥ ५. व्याकरण दर्शनेर इतिहास पृष्ठ ५१६।

'नियतकाला: स्मृतय:' इस नियम के
किया है ।[1] इससे प्रतीत होता है कि चा
द्वय पद की सर्वनाम संज्ञा होती थी ।

आधुनिक वैयाकरण 'नियतकाल
पाणिनि आदि मुनित्रय के मत से शब
मानते हैं । यह मत वस्तुत: चिन्त्य
महाभाष्य आदि प्रामाणिक ग्रन्थों में भ
मिलता ।

पाणिनीय वैयाकरण सब शब्दों
में प्राचीनकाल में साधु माने हुए शब्द
उपपन्न नहीं हो सकता । हां, यदि शब
और उच्चारण भेद से शब्द के विकृत
जा सकती है, परन्तु ऐसी कल्पना कर
नित्यत्वरूपी मुख्य सिद्धान्त से हाथ
नियमों की कल्पना करने पर सब से प्रथ
करनी होगी । यदि 'नियतकाला: स्मृतय
मानी जाय अर्थात् अमुक शब्द अमुक
में नहीं, तो यह भी ठीक नहीं । क्य
**'अस्त्यप्रयुक्त:'**[4] के उत्तर में महाभाष
विषय का उल्लेख किया है,[5] वह उप
लोगों का इस प्रकार के नियमों का बना

अब रही द्वय पद की सर्वनाम संज्ञा। महाभाष्यकार ने 'द्वये प्रत्य
धीयन्ते तिङः कृतश्च'[1] इस वाक्य में द्वय पद की सर्वनाम
नी है। यद्यपि यहां द्वय पद को स्थानिवद्भाव से तयप्प्रत्ययान्त म
र 'प्रथमचरमतयाल्पार्ध०'[2] सूत्र से जस्‌विषय में इस की विकल
र्वनाम संज्ञा मानी जा सकती है, तथापि आधुनिक वैयाकरणों
थोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्'[3] इस द्वितीय नियम से 'प्रथमचरम०'
द्वय शब्द की सर्वनाम संज्ञा नहीं हो सकती, क्योंकि महाभाष्यका
य' पद में होने वाले 'अयच्' को स्वतन्त्र प्रत्यय माना है[4] न कि त
आदेश। अतः यहां 'प्रथमचरम०' सूत्र की प्रवृत्ति नहीं हो सकत
हाभाष्यकार के मत में द्वय पद की सर्वनाम संज्ञा होती है यह पूर्व उद्ध
व्यक्त है। इसीलिये चन्द्रगोमी ने अपने व्याकरण में 'प्रथमचरम०'
'अय' अंश का प्रक्षेप करके 'प्रथमचरमतयायाल्पार्ध'[5] इस प्र
सान्तर किया है।

'यथोत्तरं मुनीनां प्रामाण्यम्' इस नियम में भी वे ही पूर्वोक्त
स्थित होते हैं, जो 'नियतकालाः स्मृतयः' में दर्शाए हैं। आधु
करणों के उपर्युक्त दोनों नियम शास्त्रविरुद्ध होने से अशुद्ध हैं,
ट है। अतः किसी भी शिष्टप्रयोग को इन नियमों के अनुसार अ
ाना दुःसाहसमात्र है। नवीन वैयाकरणों के इस मत की आलो
क्रियासर्वस्व के रचयिता नारायण भट्ट ने 'अपाणिनीयप्रामाणिक
मक लघु ग्रन्थ में भले प्रकार की है। वैयाकरणों को यह ग्रन्थ अव
ना चाहिये।[6]

प्राचीन आर्ष वाङ्मय में शिष्ट-प्रयुक्त शब्दों के ज्ञान साधुत्व के

## ६—भारद्वाज ( ३००० वि०

भारद्वाज का उल्लेख पाणिनीय तन्त्र में केव
है ।[1] अष्टाध्यायी ४ । २ । १४५ में भारद्वाज शब
काशिकाकार के मतानुसार वह भारद्वाज पद
नहीं ।[3] भारद्वाज का व्याकरणविषयक मत तैत्ति
और मैत्रायणीय प्रातिशाख्य २ । ५ । ३ में मिलत

### परिचय

भारद्वाज के पूर्व पुरुष का नाम भरद्वाज है ।
है जो इन्द्र का शिष्य दीर्घजीवी भरद्वाज था ।

**चतुर्वेदाध्यायी**—न्यायमञ्जरी में जयन्त भ
कहता है ।[5]

**अनेक भारद्वाज**—प्रश्नोपनिषद् ६ । १ में सु
है, यह हिरण्यनाभ कौसल्य का समकालिक है
४ । १ । ५ में गर्दभीविपीत भारद्वाज का निर्देश है
कालिक है । कृष्ण भारद्वाज का उल्लेख काश्यप
मिलता है । द्रोण भारद्वाज द्रोणाचार्य के नाम से
अर्थशास्त्र में भी भारद्वाज के अनेक मत उद्धृत है ।
वे मत द्रोण भारद्वाज के हैं ।

**भारद्वाज देश**—काशिकाकार जयादित्य
४।२।१४५ में भारद्वाज देश का उल्लेख है । वायु
देशों में भारद्वाज की गणना की है ।[7]

### काल

ात न हो कि वह कौन भारद्वाज है तब तक उसका कालज्ञान
न है। हमारे विचार में यह भारद्वाज दीर्घजीवीतम अनूच
करण भरद्वाज बार्हस्पत्य का पुत्र द्रोण भारद्वाज है। द्रोणाचा
भारत युद्ध के समय ४०० वर्ष की थी, ऐसा महाभारत में स्पष्ट
पुनरपि पाणिनीय अष्टक में भारद्वाज का साक्षात् उल्लेख होने से नि
से कहा जा सकता है कि यह विक्रम से ३००० वर्ष प्राचीन है।

## भारद्वाज व्याकरण

इस व्याकरण के केवल दो मत ही प्राचीन ग्रन्थों में उपलब्ध
उनसे इसके स्वरूप और परिमाण आदि के विषय में कोई विशेष
होता। वाजसनेय प्रातिशाख्य अ० ८ के अन्त में आख्यातों को भा
कहा है। इसका अभिप्राय मृग्य है।

**भारद्वाजीय वार्तिक** महाभाष्य में बहुत स्थानों पर भारद्वा
कों का उल्लेख मिलता है।[1] वे प्रायः कात्यायनीय वार्तिकों से भि
र उनकी अपेक्षा विस्तृत तथा विस्पष्ट हैं। हमारा विचार
द्वाजीय वार्तिक पाणिनीय अष्टाध्यायी पर लिखे गये हैं। इसके
ण वार्तिककार भारद्वाज प्रकरण में देंगे।

## अन्य ग्रन्थ

**आयुर्वेद संहिता** भारद्वाज ने कायचिकित्सा पर एक संहिता
इसके अनेक उद्धरण आयुर्वेद के टीकाग्रन्थों में उपलब्ध होते हैं।

**अर्थशास्त्र** चाणक्य ने अपने अर्थशास्त्र में भारद्वाज के अनेक

वाजसनेयप्रातिशाख्य[1] तथा ऋक्प्रातिशाख्य[2]
में निर्देश मिलता है। यास्क ने अपने निरुक्त
मत उद्धृत किया है।[3] पतञ्जलि ने स्पष्ट शब्दों
शास्त्र का प्रवक्ता कहा है।[4]

## परिचय

**वंश**—माहाभाष्य ३। ३। १ में शाकटाय
लिखा है।[5] पाणिनि ने शकट शब्द नडादिगण
मतानुसार शकट उस के पितामह का ना
वैयाकरणों की गोत्राधिकार की वर्तमान व्याख
से विपरीत होने से त्याज्य है। गोत्राधिकार विहि
में होते हैं, परन्तु पौत्रप्रभृति अपत्यों के लिए
प्रत्ययों का प्रयोग होता है, अन्य प्रत्ययों का
पाणिनि का आभिप्राय है।[7]

वर्धमान ने शकट का अर्थ **शकटमिव भारव**

**शाकटायन और काण्व**—अनन्तदेव ने
१२९ के भाष्य में पुराण के अनुसार शाकटायन
है और पक्षान्तर में उसे ही काण्व बताया है।[9]
४। १९१ के भाष्य में लिखा है कि शाकटायन का

---

१. ३। ६, १२, ८७॥ इत्यादि॥

३. तत्र नामान्याख्यातजानीति शाकटायनो नैरुक्त

से इतना निश्चित है कि एक शाकटायन का संबन्ध काण्व के साथ अ
। हमारा विचार है शुक्लयजुःप्रातिशाख्य और अष्टाध्यायी में
कटायन काण्ववंश का है। यदि यह बात प्रमाणान्तर से और पुष्
य तो शाकटायन का समय निश्चित करने में बहुत सुगमता होगी।

मत्स्य पुराण १९६। ४४ के निर्देशानुसार कोई शाकटायन
ङ्गिरस भी है।

**आचार्य**—हम ऊपर लिखे चुके हैं कि अनन्तदेव पुराणानु
कटायन को काण्व का शिष्य मानता है। परन्तु शैशिरि शिक्षा के प्रा
उसे शैशिरि का शिष्य कहा है—

**शैशिरस्य तु शिष्यस्य शाकटायन एव च।**[७]

यद्यपि इस श्लोकांश और एतत्सहपठित अन्य श्लोंको का पाठ
शुद्ध है, तथापि इतना व्यक्त होता है कि शाकटायन शैशिरि या उस
ष्य का शिष्य था। इन श्लोकों की प्रामाणिकता अभी विचारणीय
। इस में किस शाकटायन का उल्लेख है यह भी अज्ञात है।

**पुत्र**—वामन काशिका ६। २। १३३ में "शाकटायनपुत्रः" उदाह
है। यही उदाहरण रामचन्द्र और भट्टोजि दीक्षित ने भी दिया है।

**जीवन की विशिष्ट घटना**—शाकटायन के जीवन की एक घ
महाभाष्य ३। २। ११५ में इस प्रकार लिखी है—

**अथवा भवति वै कश्चिद् जाग्रदपि वर्तमानकालं नोपलभ
यथा—वैयाकरणानां शाकटायनो रथमार्ग आसीनः शकटसार्थं
पलेभे।**

अर्थात्—जागता हुआ भी कोई पुरुष वर्तमान काल को नहीं

करता। जैसे रथमार्ग पर बैठे हुए वैयाकरणों में श्रे
पर जाते हुए गाड़ियों के समूह को नहीं देखा।

महाभाष्य में इस घटना का उल्लेख होने से
शाकटायन के जीवन की यह कोई महत्त्वपूर्ण और लो
अन्यथा इस का उदाहरण रूप से उल्लेख न होता।

**श्रेष्ठत्व**—काशिका १।४।८३ में एक उदाहरण है
**वैयाकरणाः**" अर्थात् सब वैयाकरण शाकटायन से
१।४।८७ में इसी भाव का दूसरा उदाहरण "**उपशाक**
मिलता है।

**श्रेष्ठता का कारण**—निरुक्त १।१२ तथा महाभाष्
होता है कि वैयाकरणों में शाकटायन आचार्य ही ऐसा
शब्दों को आख्यातज मानता था।[1] निश्चय ही शाक
महत्त्वपूर्ण व्याकरण की रचना की थी जिस में सब
व्युत्पत्ति दर्शाई गई थी। इस महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ के कारण
वैयाकरणों में श्रेष्ठ माना गया।

**शाकटायन के मत की आलोचना**—गार्ग्य को
आचार्य समस्त नाम शब्दों को आख्यातज मानते हैं
अवलोकन से विदित होता है कि तात्कालिक वैयाकर
नैरुक्तों के इस मत से असहमत थे। उन्होंने इस मत की
थी। निरुक्त की व्याख्या करते हुए दुर्ग ने **शाकटायन**
**मानात्** ऐसा लिखा है। यास्क ने उन वैयाकरणों की आल

दोष नहीं है, अपितु उस व्यक्ति का दोष है जो इस युक्तियु
प्रकार नहीं जानता।[1]

**अन्यत्र उल्लेख**—वाजसनेयप्रातिशाख्य और ऋक्प्रा
टायन के मत उद्धृत हैं यह हम पूर्व लिख चुके। शौनक च
और ऋक्तन्त्र १।१ में भी शाकटायन के मत निर्दिष्ट हैं

चतुरध्यायी के चतुर्थ अध्याय के आरम्भ के कौत्सीय

**समासावग्रहविग्रहान् पदे यथोवाच छन्द**
**शाकटायनः, तथा प्रवक्ष्यामि चतुष्टयं पदम्**

बृहद्देवता में शाकटायन के मतों का उल्लेख बहुत मिल
दैवतविषयक हैं। बृहद्देवता २।९५ में शाकटायन का ए
मत उद्धृत है। बृहद्देवताकार ने कहीं कोई भेदक वि
अतः उसके ग्रन्थ में उद्धृत मत निश्चय ही एक शाकटायन
अपने नानार्थार्णवसंक्षेप में शाकटायन को बहुत उद्धृत कि
स्थान पर शाकटायन का विशेषण आदिशाब्दिक दिय
चतुर्वर्गचिन्तामणि में भी शाकटायन का एक वचन उद्धृ
चिन्तामणि के अतिरिक्त सर्वत्र निर्दिष्ट शाकटायन ए
यह निश्चित है। बहुत सम्भव है हेमाद्रि द्वारा स्मृत शा
व्यक्ति न हो।

## काल

यास्क ने शाकटायन का नामोल्लेखपूर्वक स्मरण कि
काल विक्रम से लगभग तीन सहस्र वर्ष पूर्व है। यदि शा

शिष्य हो वा स्वयं काण्वशाखा का प्रवक्ता हो तो
विक्रम से लगभग ३१०० वर्ष पूर्व होगा । ३०००

## शाकटायन व्याकरण का

शाकटायन व्याकरण अनुपलब्ध है । अतः वह
हम विशेषरूप से नहीं कह सकते । इस व्याक
ग्रन्थों में उद्धृत हैं, उन से इस विषय में जो
प्रकार है—

**लौकिक वैदिक पदान्वाख्यान**—निरुक्त, म
के पूर्वोक्त प्रमाणों से व्यक्त है कि इस व्याकरण
विध पदों का अन्वाख्यान था । चतुरध्यायी के
विदित होता है कि शाकटायन ने पदपाठ में अवग्रह
सदृश भी कोई ग्रन्थ रचा था ।

**नागेश की भूल**—नागेश ने महाभाष्यप्रदीप
लिखा है—शाकटायन व्याकरण में केवल लौकि
था ।[1] प्रतीत होता है उसने अभिनव जैन शाकट
आर्ष शाकटायन व्याकरण मान कर यह पंक्ति
में स्ववचनविरोध भी है । वह महाभाष्य ३ । ३ ।
उणादि सूत्रों को शाकटायन प्रणीत कहता है
अनेक ऐसे सूत्र हैं जो केवल वैदिक शब्दों के
नहीं, प्रातिशाख्यों में शाकटायन के व्याकरण
का उल्लेख है[4] जो केवल वेदविषयक हैं । अत
केवल लौकिक पदों का अन्वाख्यान मानना न

**शब्दनिर्वचनप्रकार**—निरुक्त १ । १३ के 'एतेः
रादिं चान्तकरणमस्तेः शुद्धं च सकारादिं च'
व्याख्यान से विदित होता है कि शाकटायन ने सत्य
'इण् गतौ' तथा 'अस् भुवि' इन दो धातुओं से की थी
प्रकरण में लिखता है—शाकटायन आचार्य ने कई पदों
धातुओं से की थी और कई पदों की एक एक धातु से।

**अनेक धातुओं से व्युत्पत्ति**—नाम पदों की
व्युत्पत्ति केवल शाकटायन आचार्य ने नहीं की, अपि
अनेक प्राचीन नैरुक्त आचार्य इस प्रकार की व्यु
ब्राह्मण आरण्यक ग्रन्थों में भी इस प्रकार की अनेक
होती हैं। यथा—

हृदय—**तदेतत् त्र्यक्षरं हृदयमिति। हृ इत्येकम**
**स्वाश्चान्ये च च एवं वेद। द इत्येकमक्षरम्, ददन्त्य**
**एवं वेद। यमित्येकमक्षरम्, एति स्वर्गं लोकं य एवं**

भर्ग—**भ इति भासयतीमाँल्लोकान्, र इ**
**भूतानि, ग इति गच्छन्त्यस्मिन्नागच्छन्त्यस्मादिमाः**
**भरगत्वाद् भर्गः।**[4]

**शब्दों का त्रिविधत्व**—न्यासकार जिनेन्द्र बुद्धि
है—

**तदेवं निरुक्तकारशाकटायनदर्शनेन त्रयी श**
**जातिशब्दाः गुणशब्दाः क्रियाशब्दा इति**[5]।

गुणशब्द और क्रियाशब्द । यदृच्छा शब्द उस के

२३ **उपसर्ग**--२० उपसर्ग प्रायः सब आ
शाकटायन आचार्य 'अच्छ' 'श्रद्' और 'अन्त
मानता है। इस विषय में बृहद्देवता २।९५ मे

**अच्छ श्रदन्तरित्येतान् आचार्य**

**उपसर्गान् क्रियायोगान् मेने ते**

पाणिनि ने 'अच्छ' 'श्रत्' और 'अन्तर्' की
कात्यायन ने 'श्रत्' और 'अन्तर्' शब्द की
किया है।[1]

## शाकटायन के अन्य

१. **दैवत ग्रन्थ**—हम पूर्व लिख चुके हैं
शाकटायन के देवता विषयक अनेक मत उद्
होता है शाकटायन ने ऋग्वेद की किसी शाखा
ग्रन्थ रचा था।

२. **निरुक्त**—इस के लिए कौण्ड भ
की काशिका व्याख्या पृष्ठ २६६ देखना चाहिए

३. **कोष**—केशव ने अपने नानार्थार्णव
विषयक अनेक उद्धरण दिये हैं,[2] जिन से वि
ने कोई कोष ग्रन्थ भी रचा था।

४. **ऋक्तन्त्र**—नागेश भट्ट लघुशब्देन्दुशेख

विदानुक्रमणी का कर्ता हरदत्त इसे औदव्रजिविचित मानता है।[1]

७. पञ्चपादी-उणादिसूत्र—श्वेतवनवासी[2] तथा नागेश भट्ट[3] अ
र्चीन वैयाकरण पञ्चपादी उणादि को शाकटायन-विरचित मानते है
ायण भट्ट[4] आदि कतिपय विद्वान् इसे पाणिनीय स्वीकार करते हैं।

हम ऊपर लिख चुके हैं कि शाकटायन अनेक धातुओं से एक पद
पत्ति दर्शाता है, परन्तु समस्त पञ्चपादी उणादि में एक भी शब्द ऐ
है जिस की अनेक धातुओं से व्युत्पत्ति दर्शाई हो। अतः ये उण
शाकटायन-प्रणीत नहीं हैं। इस पर विशेष विचार उणादि के प्रक
किया है।

८. श्राद्धकल्प—हेमाद्रि ने चतुर्वर्गचिन्तामणि में शाकटायन के श्र
का एक वचन उद्धृत किया है।[5] यह ग्रन्थ इस समय अप्राप्य
: इस के विषय में हम कुछ विशेष नहीं जानते।

इन ग्रन्थों में से प्रथम दो ग्रन्थ वैयाकरण शाकटायन विरचित प्रत
ते हैं। शेष ग्रन्थों का रचयिता सन्दिग्ध है।

---

## ८—शाकल्य ( ३१०० वि० पू० )

पाणिनि ने शाकल्य आचार्य का मत अष्टाध्यायी में चार बार उद्
या है।[6] शौनक[7] और कात्यायन[8] ने भी अपने प्रातिशाख्यों में शाक

---

१. देखो पूर्व पृष्ठ ६८ टि० ४। २. येयं शाकटायनादिभिः पञ्च
रचिता। उणादिवृत्ति पृष्ठ १, २। ३. पूर्व पृष्ठ १६२ टि० २।

के मतों का उल्लेख किया है। ऋक्प्रातिशाख्य में शा
समस्त नियम शाकल्य के ही हैं।[1] महाभाष्यकार
शाकल्य के नियम का शाकल नाम से उल्लेख कि
गार्हस्थ्य काण्ड पृष्ठ १६६ में शाकल्य के किसी व्या
संकेत किया है।[3]

## परिचय

शाकल्य पद तद्धितप्रत्ययान्त है, तदनुसार
नाम शकल था। पाणिनि ने शकल पद गर्गादिगण[4]

**अनेक शाकल्य**—संस्कृत वाङ्मय में शाकल
विदग्ध शाकल्य[5] और वेदमित्र (देवमित्र) शाकल्य[6]
होते हैं। पाणिनीय सूत्रपाठ में स्मृत शाकल्य औ
वेदमित्र शाकल्य निश्चय ही एक व्यक्ति है, क्योंकि
कई नियम पाणिनि ने शाकल्य के नाम से उद्धृत
शाख्य पटल २ सूत्र ८१, ८२ की उव्वटकृत व्याख्य
और स्थविर शाकल्य भिन्न भिन्न व्यक्ति प्रतीत होते
शाकल्य के साथ याज्ञवल्क्य का जनकसभा में शास्त्रार्थ
व्यक्ति है। वायु (अ० ६०। ३२) आदि पुराणों

---

१. ऋक्प्राति० ६। १४, २०, २७ इत्यादि।
शाकलप्रतिषेधो वक्तव्यः। इस वार्तिक में अष्टा० ६
शाकल्य मत का प्रतिषेध किया है।

३. हारीत सूत्र 'जातपुत्रायाधानम्' को उद्धृत करके

कल्य को याज्ञवल्क्य का प्रतिद्वन्द्वी कहा गया है। कई शाक ऐतरेय महीदास से भी पूर्ववर्ती मानते हैं। यह ठीकनहीं है ( १६८ )।

## शाकल्य और शौनकों का संबन्ध

पाणिनि ने कार्तकौजपादि गण ( ६ । २ । ३७ ) में **शाकलशुन** पढ़ा है। काशिकाकार के मतानुसार यहां शाकल्य के शिष्यों क के पुत्रों का द्वन्द्व समास है। इस उदाहरण से विदित होता है कल्य शिष्यों और शुनक पुत्रों ( शौनकों ) का कोई घनिष्ठ सम्बन्ध भव है इसी कारण शौनक ने शाकल चरण की अनुवाकानुक्रम तानुक्रमणी, छन्दोनुक्रमणी, आदि १० अनुक्रमणियां लिखी हों।

## काल

पाणिनि ने ब्रह्मज्ञाननिधि गृहपति शौनक को उद्धृत किया है नक ने ऋक्प्रातिशाख्य में शाकल्य तथा उस के व्याकरण के मत उद्ध ये हैं।[2] शौनक ने महाराज अधिसीम कृष्ण के राज्यकाल में नैमिषी य में किये गये किसी द्वादशाह सत्र में ऋक्प्रातिशाख्य का प्रवचन कि [3]। अतः शौनक का काल विक्रम से लगभग २९०० वर्ष पूर्व निश्चित नुसार शाकल्य उससे प्राचीन व्यक्ति है। महाभारत अनुशासनपर्व सूत्रकार शाकल्य का उल्लेख है, वह वैयाकरण शाकल्य प्रतीत होता कल्य ने शाकल चरण तथा उसके पदपाठ का प्रवचन किया था।

महिदास ऐतरेय ने ऐतरेय ब्राह्मण का प्रवचन किया है। अष्टाध्य

"उवाच" और "जिजीव" परोक्षभूत की क्रिय
से प्रतीत होता है कि महिदास ऐतरेय छान्दोग्य
उपनिषद् ब्राह्मण के प्रवचन से बहुत पूर्व हो चुक
और जैमिनीय उपनिषद् ब्राह्मण का प्रवचन विक्र
पूर्व हुआ था। अतः महिदास ऐतरेय विक्रम से
हुआ होगा। महिदास ऐतरेय ने अपने ऐतरे
लिखा है—

**यदस्य पूर्वमपरं यद्वास्यापरं तद्वास्य प**
**शाकलस्य न विजानन्ति।**

इस वचन के आधार पर शाकल्य का काल
मानना ठीक नहीं है, क्योंकि ऐतरेय आरण्यक के
ऐतरेय ब्राह्मण की अन्तिम दो पञ्चिकाएं अर्वा
माना जाता है। इतना ही नहीं, ऐतरेय ब्राह्मण
शौनक द्वारा परिष्कृत है। अतः जब तक कि
प्रमाणित न हो जावे कि ऐतरेय ब्राह्मण का
प्रवचन है, परिष्कर्ता शौनक का नहीं, तब तक
शाकल्य को ऐतरेय से प्राचीन नहीं माना जासक

**ऐतरेय ब्राह्मण के वचन का अर्थ**—सा
उपर्युक्त वचन का अर्थ न समझ कर लिखा है
का वाची है। शाकल नाम के सर्प की जैसी ग
है।[1] षड्गुरुशिष्य का भी यही भाव है।[2] ये

## शाकल्य का व्याकरण

पाणिनि और प्रातिशाख्यों में उद्धृत मतों के अनुशीलन से प्र
ता है कि शाकल्य के व्याकरण में लौकिक वैदिक उयभविध शब्दो
वाख्यान था ।

कवीन्द्राचार्य के पुस्तकालय का जो सूचीपत्र बड़ोदा की गायक
थमाला में प्रकाशित हुआ है, उसमें शाकल व्याकरण का उल्लेख
भव है वह कोई अर्वाचीन ग्रन्थ हो ।

कई विद्वानों का मत है कि शाकल्य ने कोई व्याकरणशास्त्र नहीं
। पाणिनि आदि वैयाकरणों ने शाकल्यकृत ऋक्पदपाठ से उन नि
संग्रह किया है । यह मत अयुक्त है । पाणिनि आदि ने शाकल्य के
मत उद्धृत किये हैं जिनका संग्रह पदपाठ से नहीं हो सकता । यथ
**तोऽसवर्णे शाकल्यस्य ह्रस्वश्च**[2], **कुमारी अत्र** । यहां संहिता में प्रकृ
व तथा ह्रस्वत्व का विधान है । पदपाठ में संहिता का अभाव होता
: ऐसे नियम उसके व्याकरण से ही संगृहीत हो सकते हैं ।

## अन्य ग्रन्थ

**शाकल चरण**—पुराणों में वेदमित्र शाकल्य को शाकल चरण
न शाखाओं का प्रवक्ता लिखा है ।[3] ऋक्प्रातिशाख्य ४।४ में शौनक
**पाट्छुतुद्री पयसा जवेते**''[4] आदि में श्रूयमाण छकारादेश का विध
कल्य के पिता के नाम से किया है ।[5] इससे स्पष्ट है कि शाकल्य ने ऋ
प्राचीन संहिता का केवल प्रवचन मात्र किया है, परिवर्तन नहीं किय

को पदविन्तम कहा है ।[1] इस से स्पष्ट है कि शाकल
पदपाठ की रचना की है। ऋग्वेद के पदपाठ में व
पाणिनि ने "संबुद्धौ शाकल्यस्येतावनार्षे, उञः ऊँ
किये हैं। अतः वैयाकरण शाकल्य और शाकल चरण
का प्रवक्ता निस्सन्देह एक व्यक्ति है। शाकल्यकृत पद
महाभाष्य १।४।८४ में मिलता है ।[4] शाकल्यकृ
नियम शुक्लयजुः-प्रातिशाख्य के व्याख्याकार उव्वट ने

चरणव्यूह परिशिष्ट के व्याख्याता महिदास के म
ऋग्वेद के संहिता, पद, क्रम, जटा और दण्ड-पाठ का
लिये प्रवचन किया था ।[6] क्या वायु पुराण ६०।६३
संहिताएं ये ही हैं ?

---

## ९—सेनक ( २९५० वि० पू० )

पाणिनि ने सेनक आचार्य का उल्लेख केवल एक
अष्टाध्यायी से अतिरिक्त इस आचार्य का कहीं उल्लेख न
इसके विषय में हम इससे अधिक कुछ नहीं जानते ।

---

## १०—स्फोटायन ( २९५० वि० पू०

आचार्य स्फोटायन का नाम पाणिनीय अष्टाध्याय

स्फोटोऽयनं परायणं यस्य स स्फोटायनः, स्फोटप्रतिपादन
ाकरणाचार्यः । ये त्वौकारं पठन्ति ते नडादिषु अश्वादिषु
फोटशब्दस्य ) पाठं मन्यन्ते ।

इस व्याख्या के अनुसार प्रथम पक्ष में यह आचार्य वैयाकरण
त्त्वपूर्ण स्फोट-तत्त्व का उपज्ञाता था । अत एव वह वैयाकरणनि
स्फोटायन नाम से प्रसिद्ध हुआ । इस का वास्तविक नाम अज्ञात
ीय पक्ष ( स्फौटायन पाठ ) में इस के पूर्वज का नाम स्फोट था । स
स्फौटायन का उल्लेख हमें किसी प्राचीन ग्रन्थ में नहीं मिला ।

आचार्य हेमचन्द्र अपने अभिधानचिन्तामणि कोश में लिखता
ोटायने तु कक्षीवान् ।[2] इसी प्रकार केशव भी नानार्थार्णवसंक्षेप
फोटायनस्तु कक्षीवान्"[3] लिखता है । इस उद्धरणों से इतना
ा है कि स्फोटायन कक्षीवान् का नाम था । क्या यहां कक्षीवान् प
शक् पुत्र कक्षीवान् अभिप्रेत है ?

**नाम का निश्चय**—हेमचन्द्र और केशव के उद्धरणों से प्रतीत हो
इस आचार्य का स्फोटायन नाम ठीक है, न कि स्फौटायन ।

**वैमानिक-आचार्य**—भरद्वाज आचार्य कृत यन्त्रसर्वस्व अन
ानिक प्रकरण के प्रकाश में आने से स्फोटायन भी विमानशास्त्र-वि
रूप में प्रकट हुए हैं । भरद्वाज का एक सूत्र है—

**त्रित्रिरथेवेति स्फोटायनः ।**

एकैव त्रिविणी शक्त्यलमिति शास्त्रे निर्णितं भ
शास्त्राच्च मन्यते स्फोटायनाचार्यः ।[1]

इस सूत्र और व्याख्या से स्पष्ट है कि स्फोटायन अ
वैज्ञानिक आचार्य था ।

## काल

पाणिनीय अष्टाध्यायी में स्फोटायन का निर्देश होने
विक्रम से २९५० वर्ष प्राचीन है, यह स्पष्ट है। यदि हेम
का लेख ठीक हो और कक्षीवान् से उशिक् पुत्र कक्षीवान्
इसका काल कुछ अधिक प्राचीन होगा । भरद्वाजीय
स्फोटायन का उल्लेख होने से भी स्फोटायन का काल अ
होता है । भरतमिश्र ने स्फोट-तत्त्व के प्रतिपादक का ना
लिखा है ।[2] क्या कक्षीवान् और औदुम्बरायण का परस्पर
सकता है ? यास्क ने अपने निरुक्त १ । २ में औदुम्बरायण
किया है ।[3] वहां औदुम्बरायण के मत में शब्द का अनित्यत

## स्फोट-तत्त्व

यदि हरदत्त की प्रथम व्याख्या ठीक हो तो निश्चय
के स्फोटतत्त्व का उपज्ञाता यही आचार्य होगा । स्फोटवाद
प्रधानवाद है । उनके शब्द नित्यत्ववाद का यही आधार है ।
पतञ्जलि के लेखानुसार स्फोट द्रव्य है, ध्वनि उस का गुण
और मीमांसक स्फोटवाद का खण्डन करते हैं । स्फोटवाद
है । भागवत पुराण १७ । ८५ । ९ में भी स्फोट का उल्लेख

स्फोट से उत्पन्न अयन=गति का उपज्ञाता होने के कारण उक्त ना
सिद्ध हुआ होगा। अर्थात् उसने विमानों की गति विशेष के लिए f
शिष्ट प्रकार के स्फोट अथवा स्फोटक द्रव्यों का प्रथमतः प्रयोग किया हो

यह हमारा अनुमानमात्र है। विशेष निर्णय तो भारतीय वि
स्त्रों के गम्भीर अध्ययन से ही हो सकता है।

## अध्याय का उपसंहार

इस अध्याय में पाणिनीय तन्त्र में स्मृत १० दश आचार्यों का व
या है। पूर्व अध्याय में वर्णित आचार्यों को मिलाकर पाणि
चीन २५ पच्चीस वैयाकरण आचार्यों का उल्लेख प्राचीन संस्कृत वाङ्
उपलब्ध होता है।

अब अगले अध्याय में भारतीय वाङ्मय में सुप्रसिद्ध आचार्य पा
र उस के शब्दानुशासन का वर्णन करेंगे।

# पांचवां अध्याय

## पाणिनि और उसका शब्दानु

( २९०० विक्रम पूर्व )

संस्कृत भाषा के जितने प्राचीन आर्ष व्याकरण बने मात्र पाणिनीय व्याकरण ही साङ्गोपाङ्ग रूप में उपलब्ध आर्ष वाङ्मय की एक अनुपम निधि है। इस में केवल अर्वाचीन समस्त वाङ्मय सूर्य के आलोक की भांति की अत्यन्त सुन्दर, सुव्यवस्थित और सूक्ष्मतम पदार्थ चमत्कारपूर्ण रचना को देखने वाला प्रत्येक विद्वा प्रशंसा करने लगता है। भारतीय प्राचीन आचार्यों के ज्ञान और अद्भुत प्रतिभा का निदर्शन कराने वाला इस से देववाणी परम गौरवान्वित है। संसार भ प्राचीन अथवा अर्वाचीन भाषा का ऐसा परिष्कृत नहीं बना।

### परिचय

**पाणिनि के नामान्तर**—त्रिकाण्डशेष में पुरुषोत्त निम्न पर्याय लिखे हैं[1]—

( १ ) पाणिन, ( २ ) पाणिनि, ( ३ ) दाक्षी

१. पाणिन—इस नाम का उल्लेख काशिका ६ । २ । १४ तथा च
त्ति २ । २ । ६८ में मिलता है।[1] यह पणिन् नकारान्त शब्द से अ
र्थ में अण् प्रत्यय होकर निष्पन्न होता है। इस का निर्देश अष्टाध्य
। ४ । १६५ में भी मिलता है।[2]

'पाणिनीय' शब्द की मूल प्रकृति भी पाणिन अकारान्त शब्द है।
'छ' ( ईय ) प्रत्यय होकर 'पाणिनीय' प्रयोग उपपन्न होता है।[3]
हाभाष्य में निर्दिष्ट पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम् वचन । अर्थ प्रद
क है, विग्रह प्रदर्शक नहीं है। इकारान्त पाणिनि शब्द से इ
४ । २ । ११२ ) के नियम से प्रोक्तार्थ में अण् प्रत्यय होकर पाणिन
पन्न होता है। यथा आपिशलि और काशकृत्स्नि शब्दों से 'आपिशल
र 'काशकृत्स्नम्' शब्द उपपन्न होते हैं।[4]

२. पाणिनि—यह ग्रन्थकार का लोकविश्रुत नाम है। इस नाम
त्पत्ति के विषय में वैयाकरणों में दो मत हैं—

(क) 'पणिन्' से अपत्यार्थ में अण् होकर 'पाणिन', उस से पुनः अपत
'इञ्' होकर 'पाणिनि' प्रयोग निष्पन्न होता है।[5]

(ख) 'पणिन्' नकारान्त का पर्याय 'पणिन' अकारान्त स्वतन्त्र
। उस से अत इञ् ( ४ । १ । ९५ ) के नियम से 'इञ्' होकर पाणि

---

१. पाणिनोपज्ञमकालकं व्याकरणम् । तुलना करो—पाणिनो भक्तिरस्य प
नः । काशिका ४ । ३ । ८६ ॥ २. गाथिविदथिगाणिपणिनश्च ।

३. पाणिनीयमिति—पाणिनशब्दात् वृद्धाच्छः ( ४ । २ । ११४ ) इति

शब्द उपपन्न होता है।[1] पाणिनि के लिए प्रयु
का ज्ञापक है कि पाणिनि 'पणिन्' अथवा 'पणि
का नहीं।

हमारे विचार में द्वितीय मत अधिक युक्त
में पाणिन और पाणिनि दोनों ही नाम गोत्ररूप
ने पर 'पाणिन' गोत्र होगा और 'पाणिनि' युवा
प्रत्ययान्त 'पाणिनि' का गोत्ररूप से उल्लेख न हो

३. **पाणिनेय**—इस का प्रयोग श्लोकात्मक
पाठ में ही उपलब्ध होता है, और वह भी पाठा
शिक्षाप्रकाश नाम्नी टीका में लिखा है—

**पाणिनेय इति पाठे शुभ्रादित्वं**

अर्थात्—पाणिनेय प्रयोग की सिद्धि शुभ्रा
सूत्र निर्दिष्ट गण को आकृति गण मानकर करनी

४. **पणिपुत्र**—इस का प्रयोग यशस्तिलक
पूर्व कह चुके हैं।

५. **दाक्षीपुत्र**—इस नाम का उल्लेख म
कृष्णचरित[5] और श्लोकात्मक पाणिनीय शिक्षा[6]

६. **शालङ्कि**—यह पितृव्यव्यपदेशज नाम
शर्मा का मत है।[7] पाणिनि के लिए इस पद का
हमें उपलब्ध नहीं हुआ।

शालङ्कि पद पैलादि गण २।४।५९ में पठित है। उस का पा
साथ संबन्ध है अथवा नहीं, यह हम निश्चयपूर्वक नहीं कह सकते,
ना निश्चित है कि वह प्राग्देशीय गोत्र नहीं था।[1] महाभाष्य ४
०, १६५ में **शालङ्केयू नश्छात्राः शालङ्काः** पाठ उपलब्ध होता है।
लङ्कि पद अष्टाध्यायी २।४।५९ के नियम से शालङ्कि के अपत
चक है। शालङ्कि का अपत्य शालङ्कायन और उसका अपत्य शालङ्क
हा जाता है, ऐसा काशकृत्स्न धातुपाठ के टीकाकार चन्नवीर कवि
न है।[2] काशकृत्स्न धातुपाठ में **शलकि ( ङ्कि )** स्वतन्त्र धातु पढ़ी
लङ्कायन-प्रोक्त ग्रन्थ के अध्ययन करने वाले शालङ्कायनियों का नि
टचायन श्रौत में उपलब्ध होता है।

एक शालङ्कायन गोत्र कौशिक अन्वय में भी है।[4] इस गोत्र के
न्य हैं।[5] कशिका ४।३।१२५ तथा ६।२।३० में **बाभ्रव्यशाल**
**निका** उदाहरण द्वारा बाभ्रव्यों और शालङ्कायनियो का विरोध निर्द
या है। बाभ्रव्य भी कौशिक अन्वय में हैं।[6] अतः ये शालङ्का
शिक ही होंगे। काशिका ५।२।५८ में शालङ्कायनियों के तीन विभ
निर्देश मिलता है।[7]

७–**शा( सा )लातुरीय**—पाणिनि के लिए इस नाम का निर्देश व
ध्रुवसेन द्वितीय के संवत् ३१० के ताम्रशासन,[8] भामह के काव्यालंका
शिका विवरण पञ्जिका ( न्यास )[10] तथा गणरत्नमहोदधि[11] में मिलता

१. अन्ये पैलादय इञन्तास्तेभ्यः 'इञ प्राचाम्' इति लुकि सिद्धेऽप्रागर्थः पा
का २।४।५९ ॥ इसी प्रकार तत्त्वबोधिनी में भी लिखा है।

८–आह्निक—इस नाम के विषय में हमें
का प्रयोग कोश से अन्यत्र हमें उपलब्ध हुआ।

**वंश**—हम पूर्व लिख चुके हैं कि पं० शि
शालङ्कि नाम पितृ-व्यपदेशज माना है और
**शलङ्क** लिखा है।[1] गणरत्नावली में यज्ञेश्वर
का नाम शलङ्क ही लिखा है।[2] कैयट[3] हरद
का मूल **शलङ्कु** मानते हैं।

हरदत्त ने पाणिनि पद की व्युत्पत्ति इस

**पणोऽस्यास्तीति पणी, तस्यापत्यं पाणि
युवा पाणिनिः।**[6]

यही व्युत्पत्ति कैयट आदि अन्य व्याख्य

**वैयाकरणों की भूल**—उत्तरकालीन
वैयाकरण लक्षणैकचक्षु[7] बन गए। उन्होंने
शब्दसाधुत्व बताने की ही चेष्टा की, लक्ष्य प
दिया। हम पूर्व लिख चुके हैं कि **पाणिन** औ
व्यक्ति के लिए प्रयुक्त होते हैं।[8] ऐसी अवस्था
पिता बताना साक्षात् ऐतिह्यविरुद्ध है। इतन
शब्द को ये वैयाकरण युवप्रत्ययान्त कहते हैं
में गोत्र रूप से पठित है।[9] इसलिए पाणिनि का
**पणिन्** ही है और इसी का दूसरा रूप **पणिन**

पतञ्जलि ने महाभाष्य १।१।२० में

से स्मरण किया है । अतः प्राचीन पद्धति के अनुसार दाक्षि अ
ायण दोनों ही नाम संग्रहकार व्याडि के हैं । इसलिए संग्रह
डि पाणिनि की माता का भाई और पाणिनि का मामा ही है
श्चित है । व्याडि पद क्रौड्यादि गण ( ४ । १ । ८० ) में पढ़ा
नुसार व्याडि की भगिनी दाक्षि का नाम **व्याड्या** भी है । पाणिनि
ा दाक्षी के लिए व्याड्या का प्रयोग अन्यत्र उपलब्ध नहीं हुआ ।
परम्परा के अनुसार पाणिनि के नाना अर्थात् दाक्षी के पिता
व्यड था ।

**अनुज=पिङ्गल**—कात्यायनीय ऋक्सर्वानुक्रमणी के वृत्तिकार षड्
य ने वेदार्थदीपिका में छन्दःशास्त्र के प्रवक्ता पिङ्गल को पाणि
अनुज लिखा है।[2] श्लोकात्मक पाणिनीय शिक्षा की शिक्षाप्रकाश न
ख्या के रचियता का भी यही मत है।[3]

इस प्रकार पाणिनि के पूरे वंश का चित्र इस प्रकार बनता है




**आचार्य**—पाणिनि ने अपने शब्दानुशासन में दो स्थानों पर बहुवच
चार्य पद का निर्देश किया है।[4] हरदत्त का मत है कि पाणिनि
नान्त आचार्य पद से अपने गुरु का उल्लेख करता है।[5] ऐ

प्रातिशाख्य,[5] ऋक्तन्त्र,[6] पातञ्जल महाभाष्य,[7] कौटल
यन कामसूत्र[9] और कामन्दकीय नीतिसार[10] आदि
पद का व्यवहार बहुधा मिलता है, परन्तु वह अपने गुरु
है यह अनिश्चित है। महाभाष्य में एक स्थान पर व
तीन स्थानों पर पाणिनि के लिये बहुवचनान्त आचार्य
कथासरित्सागर आदि के अनुसार पाणिनि के गुरु
वर्ष का अनुज 'उपवर्ष' था। एक उपवर्ष जैमिनीय सूत्र
एक उपवर्ष धर्मशास्त्रों में स्मृत है।[13]

हमारे विचार में जैमिनीय सूत्र-वृत्तिकार और
उपवर्ष एक ही है। यह उपवर्ष जैमिनि से कुछ ही उ
सुन्दरीकथासार में वर्ष और उपवर्ष का तो उल्लेख है,

---

१. ३ । २ । ६ ॥ २. नान्तेवासि
इत्याचार्याः । ८ । ११ ॥ ३. आहारशुद्धौ
उद्धृत कृत्यकल्पतरु, ब्रह्मचारीकाण्ड, पृष्ठ ११६ ।

४. मध्यममित्याचार्याः । ७ । २२ ॥
इत्याचार्याः । १ । ४६ ॥ ६. वायुं प्रकृतिमाचार्याः

७. नह्याचार्याः सूत्राणि कृत्वा निवर्तयन्ति । १ । १
सन्दिग्धं वर्तते आचार्याणाम् । १ । १ । आ० २ ॥ इहेहि
सूत्रप्रबन्धेनाचार्याणामभिप्रायो लक्ष्यते । ६ । १ । ३७ ॥ व

८. १ । ४ ॥ २ । ६ ॥ ३ । ४, ५, ७ इत्यादि

९. १ । २ । २१ ॥ १ । ३ । ८ इत्यादि १० स्थाने

उल्लेख नहीं है। अर्वाचीन वैयाकरण महेश्वर को पाणिनि का ...ते हैं, परन्तु इस में कोई प्रमाण नहीं है। कथासरित्सागर की क...हासिक दृष्टि से पूरी प्रामाणिक नहीं हैं। अतः पाणिनि के आचार्य ...सन्दिग्ध है। हां, यदि कथासरित्सागर में स्मृत उपवर्ष भी प्रा...नीय-वृत्तिकार और धर्मशास्त्रों में स्मृत उपवर्ष ही हो और उसी का ... हो तो उसे पाणिनि का आचार्य माना जासकता है। उस अवस्थ...सरित्सागरकार का इन वर्ष उपवर्ष को नन्दकालिक लि...न्तिमूलक मानना पड़ेगा।

**शिष्य=कौत्स**—पातञ्जल महाभाष्य ३।२।१०८ में एक उदाह...—**उपसेदिवान् कौत्सः पाणिनिम्**। इसी सूत्र पर काशिका वृ...उदाहरण और दिये हैं—**अनूषिवान् कौत्सः पाणिनिम्, उपशुश्रूवि...त्सः पाणिनिम्**। इन उदाहरणों से व्यक्त होता है कि कोई क...णिनि का शिष्य था। जैनेन्द्र आदि व्याकरण की वृत्तियों में भी गुरु शि...प्रदाय का इस प्रकार उल्लेख मिलता है।[1] एक कौत्स निरुक्त १।१...धृत है।[2] गोभिल गृह्यसूत्र,[3] आपस्तम्ब धर्मसूत्र,[4] आयुर्वेदीय क...हिता[5] और सामवेदीय निदानसूत्र[6] में भी किसी कौत्स का उ...लता है। अथर्ववेद की शौनकीय चतुरध्यायी भी कौत्सकृत मानी ...।[7] एक वरतन्तुशिष्य कौत्स रघुवंश ५।१ में निर्दिष्ट है।[8] रघुवं...तिरिक्त अन्य ग्रन्थों में उद्धृत कौत्स एक ही व्यक्ति प्रतीत होता ...द ये कौत्स भिन्न भिन्न व्यक्ति होते तो प्राचीन ग्रन्थकार विभिन्न विशे... प्रयोग अवश्य करते।

**कात्यायन**—नागेश के लघुशब्देन्दुशेखर से ध्वनित होता है...

